भवानी०—अभागिन औरत !

हीरा—( चौंककर ) यह किसकी आवाज है !—यह कौन है !—यहाँ भूत रहते हैं क्या ! भागूँ—भागूँ ।

( वेगसे प्रस्थान )

भवानी०—पागल है !

मुन्नी—छुटकारा और दास्यभाव, आशा और निराशा, लाभ और सर्वनाश, स्वर्ग और नरक, ये सब मेरे जलते हुए मस्तिष्कके धुएँसे भरे हुए रंगमंचमें हाथ पकड़कर नृत्य कर रहे हैं । ( घुटने टेककर हाथ जोड़कर ऊपरकी ओर देखकर )—क्षमा करो । मैं नहीं जानती थी । मैं नहीं जानती थी ।

भवानी०—( आगे बढ़कर ) बेटी !

मुन्नी—कौन—कौन हैं आप ?

भवानी०—ब्राह्मण ।

मुन्नी—भिक्षा चाहते हैं ?

भवानी०—नहीं ।

मुन्नी—फिर ?

भवानी०—कुछ कहना है ।

मुन्नी—क्या ! कहिए !

भवानी०—तुम कौन हो बेटी !

मुन्नी—मेरा नाम मुन्नी है—मैं वेश्या हूँ ।

भवानी०—झूठ कह रही हो ?

मुन्नी—नहीं ब्राह्मण !

भवानी०—तो फिर रो क्यों रही थीं ?

मुन्नी—यह पूछकर आप क्या करेंगे ?

भवानी०—तुम्हें क्या दुःख है, मुझसे कहो ।

मुन्नी—वेश्याको क्या दुःख है ? यही आप पूछते हैं !

भवानी०—समझ गया ! तो बेटी, इस दूषित वायुको छोड़कर, मेरे साथ चलो—माताके चन्दन-सुगन्धित मन्दिरमें शान्ति पाओगी ।

मुन्नी—शान्ति पाऊँगी ! ब्राह्मण, तुम क्या पागल हो ?

भवानी०—शायद !

मुन्नी—या मेरी ही समझमें कुछ नहीं आता, मेरा ही दिमाग सही नहीं है ?—शान्ति पाँऊँगी ! मैं ! मेरी शान्ति ( पिस्तौल दिखाती है )

भवानी०—( डरकर ) यह क्या !

मुन्नी—मुझे अब समय नहीं है । ( प्रस्थान )

भवानी०—कौन है यह स्त्री—आश्चर्य ! ( जाना चाहता है )

[ भगवानदासका प्रवेश ]

भवानी०—यही वह लंपट है । देखूँ, क्या करता है ।

भग०—सुखिया ! ( द्वारपर धक्का देता है )

[ द्वार खोलकर दासीका प्रवेश ]

सुखिया—मालकिन घरमें नहीं हैं !

भग०—कहाँ गई ?

सुखिया—माळूम नहीं । ( प्रस्थान )

भग०—'माळूम नहीं' के क्या माने !—रातको मुझसे बिना कहे-सुने !—

भवानी०—( आगे बढ़कर ) तुम कितना देते हो ?

भग०—तुम कौन हो ?

भवानी०—ब्राह्मण ।—तुम कितना देते हो ?

भग०—चार सौ ।

भवानी०—उसने पाँच सौ लगा दिये हैं ।

भग०—किसने !

भवानी०—एक पके हुए बाल और झुर्रीदार गालवाले कालके कौर पुराने खूसट बूढ़ेने । उसके तीन पन चले गये हैं, एक पन बाकी है, सो उसके होनेमें भी सन्देह है । लेकिन उसके पास रुपए हैं ।

भग०—उसके साथ निकल गई ?

भवानी०—वह तो तुम्हारी व्याहता स्त्री नहीं है कि लात-घूँसे खाकर भी पैरोंपर पड़ी रहेगी । तुम देते हो चार सौ, उसने लगा दिये पाँच सौ !

भग०—अच्छी बात है ! मैं दूँगा छः सौ ।

भवानी०—हाँ, नीलामपर चढ़ा दो । प्रेमको नीलामपर चढ़ा दो । उसके बाद वह सात सौ लगावेगा, तुम आठ सौ लगाना ।

भग०—तुम कौन हो ?

भवानी०—मैं कौन हूँ, यह तुमको पहचान लेना चाहिए था । लेकिन बात यह है कि प्रथम प्रेममें आसपास देखनेकी किसीको फुर्सत ही नहीं मिलती ।—नहीं तो—

भग०—चले जाओ ।

भवानी०—लो जाता हूँ भैया ! मारना नहीं !—

भग०—अच्छा मैं देखे लेता हूँ—वह कैसा है और मैं कैसा हूँ ! मैं छोड़नेवाला नहीं हूँ । देख लूँगा ।

भवानी०—जाओ जाओ—अधःपातमें जाना चाहते हो, तो जाओ। खुद ईश्वर भी तुम्हारी रक्षा नहीं कर सकते, तब दादाजी तो क्या चीज हैं। जो नष्ट होना चाहता है, वह अवश्य नष्ट होगा। उसे कोई नहीं रोक सकता। लेकिन यह स्त्री—विचित्र है! (प्रस्थान)

[ हीराका हाथ पकड़े हुए गौरीनाथका प्रवेश ]

गौरी०—आओ, कहता हूँ।

हीरा—छोड़ दो।

गौरी०—घर चलो—सुखसे रक्खूँगा।

हीरा—घर!—नहीं, घर न जाऊँगी। प्रतिज्ञा कर चुकी हूँ।

गौरी०—धूप, पानी, जाड़ेमें क्यों बेकार—

हीरा—धूप, पानी, जाड़ा दुष्ट पुरुषोंकी संगतिसे कहीं अच्छा है। धूप जब जलाती है—जलाती है; यह नहीं कहती कि मैं गुलाब-जलसे नहला देनेके लिए आई हूँ। जाड़ेके दाँत जब शरीरमें चुभते हैं—सीधे बैठते हैं, उसमें कुछ धोखाधड़ी नहीं है। वर्षा जब होती है—प्रेमालिंगन नहीं करती, सीधे सीधे शत्रुभावसे मुहके ऊपर पटापट पड़ने लगती है!—छोड़ दो।

गौरी०—मेरे साथ आओ।

हीरा—मैं नहीं आऊँगी।—तुम दगाबाज नराधम हो। कहती छोड़ दो, नहीं तो चिल्लाकर शहर भरके लोगोंको यहाँ जमा कर दूँगी। कहती हूँ—छोड़ दो।

गौरी०—मुझे कुछ कहना है।

हीरा—तो यहीं क्यों नहीं कहते!

गौरी०—अच्छा तो इस पेड़के तले ही चलो।

हीरा—अच्छा चलो ।　　　　( दोनोंका प्रस्थान )

[ शिवदयाल और कामताप्रसादका प्रवेश ]

शिव०—क्योंजी, गौरीनाथ एक औरतके पीछे पीछे गया है न ?

कामता०—हाँ गया है !—वही स्त्री जान पड़ती है ।

शिव०—कौन स्त्री ?

कामता०—वही जो उस दिन एकाएक बागमें आ गई थी ।

शिव०—हाँ ! तो इसके भीतर निश्चय ही कोई गूढ रहस्य है ।—चलो चलो, देखें क्या करता है ।　　　　( दोनोंका प्रस्थान )

[ दीनानाथ और भवानीप्रसादका प्रवेश ]

दीना०—राजी नहीं हुई ?

भवानी०—नहीं !

दीना०—तुम समझाकर ठीक तौरसे नहीं कह सके ।

भवानी०—हाँ, सो कह तो नहीं सका ।

दीना०—क्यों ?

भवानी०—घबरा गया ?

दीना०—क्यों !

भवानी०—चाँदनीके प्रकाशमें मैंने उसका मलिन मुख देखा । वह घुटने टेककर, हाथ जोड़कर, ऊपरको मुख किये, आँखोंमें आँसू भरे प्रार्थना कर रही थी—"मुझको क्षमा करो"—किससे कहा, सो नहीं मालूम; क्यों कहा, यह भी नहीं जानता। लेकिन मेरी आँखोंमें आँसू आ गये । जान पड़ा, मैंने उसका स्वर पहले कहीं सुना है। अपने वक्तव्यको मैं सिलसिलेवार समझाकर नहीं कह सका ।

दीना०—तुम कुछ नहीं हो—अपदार्थ हो ।

भवानी०—बिलकुल।—उसके बाद भोलानाथजीके नतदमादसे मुलाकात हुई।

दीना०—भगवानदाससे?

भवानी०—हाँ।

दीना०—उसने क्या कहा?

भवानी०—कहा, देख लूँगा।

दीना०—हायरे अभागे! तुझे अपनी चीज नहीं रुचती! लाल साड़ी और क्लियोपेट्रा-फैशनका जूड़ा देखकर ही रीझ जाता है! सधी हुई हँसी और तिरछी चितवनमें मगन हो जाता है! घरकी लक्ष्मीको छोड़कर अलक्ष्मीका आश्रय लेता है। मंगल-दीपकको छोड़कर जुगनू पकड़ने दौड़ता है।—

भवानी०—ऐसी उपमाएँ देनेसे, जान पड़ता है, वह समझ जाता। आप गये क्यों नहीं समझाने?

दीना०—मैं जाकर क्या करता?

भवानी०—उपमाएँ देते।

दीना०—अरे उपमाएँ देनेसे क्या होगा?

भवानी०—यह भी ठीक है!

दीना०—अरे मूर्ख! तू प्रेममें पड़कर नष्ट हो जायगा, अपना और दूसरेका सर्वनाश करेगा। इस नशेके बारेमें तो कुछ कुछ समझ सकता हूँ, लेकिन यह समझमें नहीं आता कि मोल लिये हुए चुम्बन और हृदय-हीन आलिङ्गनमें तुझे क्या सुख मिलता है!—बलिहारी!

भवानी०—बलिहारी!

दीना०—चलो।

भवानी०—चलिए।

( दोनोंका प्रस्थान )

---

## चौथा दृश्य

स्थान—गौरीनाथके घरकी बैठक

समय—रात्रि

[ अकेला गौरीनाथ ]

गौरी०—वह काम कर चुका।—कैसा भयंकर था! मगर साथ ही कैसा सहज था!—पाप और महापापमें अन्तर—एक सीढ़ी भरका है! पापके राज्यमें भी एक शृंखला—सिलसिला है। नहीं तो वह राज्य चलता ही कैसे! पापके राज्यमें रहना चाहो, तो उसके नियमोंको मानकर चलना होगा! एक जगह खड़े न रह सकोगे। या तो ऊपर उठोगे, या नीचे गिरोगे!—इन दो बातोंमेंसे एक बात होगी ही। उठना चाहोगे, तो शक्तिके बलसे, किये हुए पापोंके भारी बोझको ठेलकर उठना पड़ेगा—यह कठिन है। नीचे गिरना चाहोगे, तो अपने बोझसे ही नीचे उतरते जाओगे। यह अत्यन्त सहज है!—वह क्या है!—ना, उल्लूका शब्द है?—जाने दो। मुर्देकी जीभ नहीं हिलती।—बस!—वह कैसा शब्द है!—कौन?—कहाँ!—

[ शिवदयाल वृद्ध, और कालीचरणका प्रवेश ]

गौरी०—यह—यह क्या, तुम लोग इतनी रातको!

शिव०—क्या नौसे अधिक बजे होंगे?

गौरी—ना—सो—सो—रात कुछ इतनी अधिक तो नहीं हुई है!

वृद्ध०—यहीं टहलते टहलते इधर चले आये।

गौरी०—सो—सो—अच्छा ही किया।

शिव०—तुम अबतक थे कहाँ ?

गौरी०—कहाँ !—

शिव०—वही पूछता हूँ। थे कहाँ ?

गौरी०—था कहाँ !—

बुद्धू०—उधर जंगलमें झाड़ीके भीतर क्या कर रहे थे !

गौरी०—कहाँ—नहीं—मैं तो—

शिव०—घबड़ाये क्यों जा रहे हो ?

बुद्धू०—अरे, तुम तो काँप रहे हो !

गौरी०—ना। मैं—मैंने तो नहीं किया।

शिव०—क्या नहीं किया ?—कालीचरण, जानते हो न ?

काली०—Where ignorance is bliss it is folly to be wise. (जहाँ अज्ञानताहीमें आनन्द है, वहाँ चतुरता दिखाना मूर्खता है।)

बुद्धू०—हमने देखा है।

गौरी०—क्या देखा है !

(शिवदयाल और बुद्धू ठहाका मारते हैं)

गौरी०—ना ना, मैंने नहीं किया। यह देखो !—यह क्या! हाथोंमें खूनका दाग !—ना, मैंने तो हत्या नहीं की। वह खुद ही पानीमें गिर पड़ी थीं।

(शिवदयाल और बुद्धू फिर जोरसे ठहाका मारते हैं)

गौरी०—यों चिल्लाकर क्यो हँसते हो ?—जाओ यहाँसे—निकलो।

शिव०—चलो बुद्धू

(हँसते हँसते दोनोंका प्रस्थान)

काली०—When ill indeed, dismissing the doctor don't always succeed. ( कठिन बीमारीमें वैद्यको धता बतानेसे सफलता नहीं होती )

गौरी०—तुमने भी देखा है ?

काली०—समझ गया गौरीनाथ !—You have sown the wind and shall reap the whirlwind. ( तुमने आग खाई है, अंगारे जरूर ही उगलोगे । )

गौरी०—मैंने तो खून नहीं किया ।

काली०—For the wages of sin is death. ( क्योंकि पापका परिणाम मृत्यु ही है । ) ( प्रस्थान )

[ गौरीनाथ मुँह बाये खड़ा रह जाता है । फिर सहसा दौड़कर बाहर जाते जाते सूखे स्वरसे पुकारता है— ]

गौरी०—काली—शिवदयाल—बुद्धू !—सुनो—सुने आओ ।

---

## पाँचवाँ दृश्य

**स्थान**—सरस्वतीका घरका आँगन

**समय**—रात्रि

( सरस्वती अधलेटी है पृथ्वीपर पड़ी हुई ऊपरकी ओर ताक रही है )

सर०—अमावसकी रात है ! आकाश निर्मल है !—ओः ! कैसे उज्ज्वल हैं ये नक्षत्र !—अच्छा, ये कितनी दूरीपर हैं । दादाजीके मुँहसे सुना है, ये एक-एक सूर्य हैं !—इसी समय वे छतपर मेरी गोदमें सिर रखकर पड़े रहते थे; मैं उनके सिरपर हाथ फेरती थी; वे कितने ही देशोंके—युगयुगान्तरोंके—इतिहास, पृथ्वीके जन्मकी कथा, महात्मा लोगोंके जीवन-चरित, ज्योतिर्मण्डलका विवरण मुझे सुनाते थे । मैं उस

मायामय उपन्यासको मन्त्रमुग्धकी तरह चुपचाप सुना करती थी।- माड्म पड़ता है, वे आ गये। ना—यह कौन है?

( मुन्नीका प्रवेश )

सर०—कौन?

मुन्नी—यह क्या! ये मैले फटे कपड़े पहने, रूखे बाल बिखेरे जमीनपर!

सर०—तुम कौन हो?

मुन्नी—यही स्त्री है! यही सती है!—मुखमंडलमें कैसी ज्योति है! मस्तकपर कैसी महिमा झलक रही है! अंगोंमें कैसा लावण्य है! पहाड़के नीचे भरे हुए प्रभात-शोभित सरोवरकी तरह शान्त, स्वच्छ, सुन्दर है। यही सती है! यह भूमिशय्या सेनेका सिंहासन जान पड़ती है, यह इसके सिरपरका आँचल हीरा-जड़े मुकुटके समान जान पड़ता है—यही सती है!

सर०—तुम कौन हो?

मुन्नी—शैतानकी बच्ची! इस देवीके सामने घुटने टेककर हाथ जोड़कर खड़ी हो।—देवी! ( घुटने टेककर ) देवी!—

सर०—कुछ समझमें नहीं आता।—कौन हो तुम बहिन?

मुन्नी—हाँ—बहिन कहकर पुकारो; मुझे धन्य करो; इस कीचड़से मेरा उद्धार करो—मुझे

सर०—कौन हो तुम?

मुन्नी—इसी रद्दी घरमें तुम रहती हो!

सर०—हाँ।

मुन्नी—मैंने सुना है, तुम्हारे दादा बड़े आदमी हैं।

सर०—हाँ हैं तो। फिर?

मुन्नी—वे तुमको खर्चके लिए रुपये नहीं भेजते ?

सर०—भेजते हैं।

मुन्नी—कितने ?

सर०—महीनेमें पाँच सौ।

मुन्नी—फिर तो!—ओ!—समझ गई! तो इन्हीं रुपयोंसे तुम्हारे पति वेश्याका खर्च चलाते हैं ?

सर०—( चाककर ) किसका ?

मुन्नी—उनके एक वेश्या है, तुम नहीं जानतीं ?

सर०—कौन हो तुम! किस साहससे मेरे पास आकर मेरे सामने मेरे पतिकी निन्दा करती हो!—सब झूठ है!—जाओ।

मुन्नी—मुझसे छिपानेसे क्या होगा बहिन! मैं सब हाल जानती हूँ।

सर०—जानती हो, तो जानती रहो। मेरे आगे उसके कहनेकी कोई जरूरत नहीं है।

मुन्नी०—जरूरत है। यह तुम्हारा ही दोष है—

सर०—मेरा ही दोष है!

मुन्नी—हाँ बहिन, तुम्हीं तो अपने पतिकी कामाग्निका ईंधन जुटा रही हो, भ्रष्टबुद्धि पतिको उसकी वेश्याका खर्च देकर उसके सर्वनाशकी राह तुम्हीं तो साफ कर रही हो। अब एक पैसा न देना। पतिको नष्ट होने देना क्या सती-धर्म है? स्त्री धर्मकी साथिन है, अधर्मकी नहीं—

सर०—मैं यह नहीं सुनना चाहती। पतिकी निन्दा सुनना पाप है। जाओ।

मुन्नी—तुम्हें अगर कष्ट होता है, तो मैं कुछ नहीं कहूँगी बहिन! मुझे बहिन कहकर तुमने मेरा साहस बढ़ा दिया है।—अब कुछ नहीं कहूँगी। अच्छा तो अब जाती हूँ बहिन! ( जाना चाहती है। )

सर०—बहिन, तुम कहाँ जाती हो! अभी मत जाओ। मैं बड़ी ही दीन और बिलकुल ही अकेली हूँ। मेरे कोई नहीं है। मत जाओ।

मुन्नी—यह क्या कह रही हो बहिन!—तुम्हारे पति तुमको प्यार नहीं करते?

सर०—एक समय था, जब प्यार करते थे।

मुन्नी—और तुम?

सर०—मैं भी प्यार करती थी! पुरुष अगर जवानीकी पहली उमंगमें एक मुग्धा सरला विह्वला बालाके पैरोंपर आत्मसमर्पण कर दे, तो जगत्में ऐसी कितनी बालिकाएँ हैं जो प्यार किये बिना रह सकें? और हम लोगोंका तो ब्याह हुआ था। इसलिए प्रेममें कोई बाधा भी नहीं थी; उन्हें प्यार करनेके सिवाय कोई उपाय नहीं था।

मुन्नी—उसके बाद?

सर०—उसके बाद—

मुन्नी—कहो बहिन। उसके बाद?

सर०—उसके बाद जिस दिन देखा कि वे अपनी बूढ़ी माको छोड़कर मेरी उपसना कर रहे हैं, उस दिन पहले पहल मुझे डर माल्म हुआ!—तब जान पड़ा—यह तो प्रेम नहीं है; प्रेम तो कर्त्तव्यको भुलाता नहीं सिखाता है। यह तो एक तरहकी आसक्ति है, जिसका अन्त अच्छा नहीं हो सकता।

मुन्नी—तुम झूठ नहीं कहतीं बहिन।

सर०—मुझे डर माल्म हुआ।—उसी भयसे शिथिलतासी आ गई! अपने जीवनके भविष्यको सोचकर काँप उठी! अब भी याद आता है—ओः!

मुन्नी—उसके बाद !

सर०—उसके बाद भोजन न मिलनेसे और सेवा-चिकित्सा न होनेसे मेरा बच्चा मर गया। संसारमें सब ओर मेरे लिए अन्धकार हो गया। लेकिन उस अन्धकारमें भी मैंने राह खोज ली। जीवनकी सब आशाओंको सतीके कर्तव्य-पालनमें लगा दिया। मनको दृढ़ किया;—प्रतिज्ञा की कि भाग्यमें चाहे जो हो—पतिको और प्यार कर सकूँ या न कर सकूँ, जन्मभर पतिके प्रति स्त्रीके कर्त्तव्यका—सतीधर्मका—पालन किये जाऊँगी। इस समय उसी ओर लक्ष्य करके चल रही हूँ।

मुन्नी—सरस्वती ! बहिन ! तुम मानवी नहीं देवी हो !—

सर०—उसके बाद और सुनना चाहती हो ?—

मुन्नी—ना, और सब तो मैं जानती हूँ !

सर०—जानती हो ?—कुछ नहीं जानती हो !—जानती हो ?—सामने विराट् प्रेमका एक अमृत-सागर भरा पड़ा है, लेकिन प्याससे मेरी छाती फटी जा रही है। जानती हो कि मेरा वर्तमान जैसा अन्धकारमय है, भविष्य भी वैसा ही अन्धकारमय है—उस अन्धकारमें नक्षत्र नहीं हैं, बिजली नहीं है, जुगनूका भी प्रकाश नहीं है ! जानती हो कि दिनोंदिन तपेदिकके रोगीकी तरह मेरे भीतरका सब कुछ क्षयको प्राप्त हो रहा है ! जानती हो क्या !—ना तुम क्या जानोगी ! तुम क्या जानोगी !

मुन्नी—( हाथ पकड़कर ) जानती हूँ बहिन !—मैं तुमसे भी अधिक दुखिया हूँ। तुम तो कर्त्तव्यका पालन किये जा रही हो; लेकिन मैं तो अपने कर्त्तव्यको भी नहीं खोज पाती हूँ।

सर०—कौन हो तुम !—तुम्हारा हृदय इतना दयार्द्र है, स्पर्श इतना कोमल है, और स्वर इतना गद्गद है !—कौन हो

तुम ! मैंने तुम्हारे सामने अपने हृदयका द्वार खोल दिया—जो अब तक किसीके सामने नहीं खोला था !—कौन हो तुम जादूगरनी ! तुमने मेरी गूढ़ व्यथाको मेरा हृदय निंचोड़कर बाहर निकाल लिया ! अब तक तो यह बात मैंने कभी किसीके आगे नहीं कही थी—तुम्हारे आगे ही क्यों कह दी !—क्यों कह दी !

मुन्नी—बहिन जो कुछ कहा है, उसके लिए तुमको कभी पछतावा न करना पड़ेगा। भगवान्से प्रार्थना करती हूँ कि तुमको फिर गिरिस्तीका सुख मिले। जिसके कारण तुम्हारा सब गया है, वह तुम्हारे पतिको तुम्हें फेर देगी !

सर०—परन्तु वह तो वेश्या है—

मुन्नी—वेश्या होनेसे ही उसे घृणाकी दृष्टिसे मत देखो। इस बातको मत भूल जाना बहिन, कि अनेक पुरुष वेश्याओंसे भी अधम होते हैं। ( जाना चाहती है, फिर लौटती है ) उस वेश्याको तुमने देखा है ?

सर०—नहीं।

मुन्नी—तो लो देखो, वह अभागिन—तुम्हारे सामने ही है। ( छाती पीटकर ) यही मुन्नी वेश्या है ! ( तेजीसे प्रस्थान )

[ सरस्वती एकटक उधर ही देखती रह जाती है। दूसरी ओरसे लड़खड़ाते हुए भगवानदासका प्रवेश ]

भग०—मैं उसे देख लूँगा ! पाजी !—एक बार जरूर देखूँगा।—कौन ! ओ तुम हो !

सर०—हाँ मैं हूँ !

भग०—हटकर खड़ी होओ !

( सरस्वती किवाड़ पकड़कर खड़ी रहती है )

भग०—हटकर खड़ी होओ ! मेरी छाँह न छूना—






सर०—क्यों ! मैं क्या कोई आफत हूँ ?

भग०—तुम मेरी—　　( विकट शब्द करके लेट रहता है )

सर०—आज क्या तबीयत अच्छी नहीं है ?

भग०—( उठकर ) कहता हूँ, यहाँ बैठकर मिनमिन मत करो। मेरी तबीयत खराब हो जाती है। तुमको देखकर मुझे बुखार चढ आता है।

सर०—यहाँ तक ! ओः—अब नहीं सहा जाता।

भग०—' नहीं सहा जाता ! ' यहाँ अगर गुजर न हो, तो अपने बापके घर चली जाओ।

सर०—यहाँ अगर गुजर न हो !—मैं क्या तुम्हारी दासी हूँ या वेश्या, जो यहाँ अगर न गुजर हो, तो और जगह चली जाऊँ ? मैं क्या रोटियोंके लिए तुम्हारे घर पड़ी हूँ ?

भग०—तो !—

सर०—हाय रे भाग्य !—मैं अपने लिए यहाँ नहीं पड़ी हूँ, तुम्हारे लिए पड़ी हूँ। यह घर—टूटा-फूटा हो, जला हो—जैसे तुम्हारा है, वैसे ही मेरा भी है ! यद्यपि यह उजड़ी हुई हाट है—फिर भी मेरा ही है। अपना घर अपनी गिरिस्ती छोड़कर कहाँ जाऊँगी ! अपने पतिको सर्वनाशके निकट खड़े देखकर ऐसी कोन हिंदू सती होगी, जो छोड़कर चली जायगी !

भग०—ओहो ! वाहरी सती !

सर०—देखो, मैं सती हूँ या असती, इसका निर्णय मैं एक शराबीके मुखसे, एक वेश्यागामीके मुखसे, नहीं सुनना चाहती। मेरा सतीत्व मेरा धर्म है—तुम्हारा नहीं।

भग०—तुम्हारा धर्म है !

सर०—हाँ मेरा धर्म है। उस देवताकी पूजाके तुम तो केवल पुष्प-पत्र हो ! फिर भी तुम्हारी पवित्रता चाहती हूँ इस कारणसे कि जिसमें वह पुष्प-पत्र मेरे देवताके चरणोंमें चढ़ाने लायक हो—जिसमें वह अपवित्र स्थानमें पड़कर कलुषित न हो।

भग०—और अगर कलुषित ही हो !

सर०—तो मैं अपने आँसुओंके जलसे धोकर उसे पवित्र कर दूँगी ! जाने रहो, कि सतीके आँसुओंसे बढ़कर पवित्र गंगाजल भी नहीं है !

भग०—हिश्—जाओ, मैं तुम्हारा व्याख्यान नहीं सुनना चाहता।

सर०—तो क्या चाहते हो ?

भग०—रुपया।—रुपया निकालो।—अब मैं उसे महीनेमें छः सौ रुपए दूँगा ! देखूँ, वह कहाँ तक देता है।

सर०—उसे महीनेमें छःसौ रुपये देना चाहो, छःसौ दो, हजार रुपये देना चाहो, हजार दो, कौन रोकता है; परन्तु खुद पैदा करके दो।—अब मैं न दूँगी।

भग०—तुम न दोगी, तुम्हारे पुरखे देंगे !—नहीं तो मैंने व्याह ही क्यों किया था !

सर०—मेरे पुरखोंको तारनेके लिए ! मैं अब न दूँगी। खुद उपास करके तुम्हारी कामकी आगमें घी डालनेके लिए अब एक पैसा भी न दूँगी !—छःसौ रुपए तो बहुत होते हैं !

भग०—नहीं दोगी ?

सर०—नहीं। अब मैं समझ रही हूँ कि दादाजीके पाससे रुपए लाकर और तुम्हें देकर मैं तुम्हारे सर्वनाशका मार्ग साफ़ कर रही हूँ—अब न दूँगी।

भग०—नहीं दोगी ? कहता हूँ, दो। ( धक्का देता है )

सर०—अब एक पैसा भी नहीं।

भग०—अच्छा देखता हूँ। ( भीतर जाकर पिस्तौल ले आता है ) नहीं दोगी ?—कहता हूँ, रुपए दो! नहीं तो!—

सर०—मार डालो। बड़ा अच्छा होगा। आत्महत्याके पापहीसे बच जाऊँगी।

भग०—कहता हूँ, दे दे! बतला, कहाँ रक्खे हैं।

सर०—कभी नहीं बतलाऊँगी।

भग०—नहीं बतलायगी, तो—( पिस्तौल दिखाकर ), देखती है!

सर०—मार डालो।

भग०—तो मरो। ( पिस्तौल तानता है )

[ वेगसे मुन्नीका प्रवेश ]

मुन्नी—( पिस्तौल तानकर ) खबरदार!

भग०—( पिस्तौल हाथसे गिर पड़ती है ) कौन हो तुम!

मुन्नी—मैं हूँ मुन्नी!

भग०—ओ! तू है!—हटकर खड़ी हो!

मुन्नी—नरकके कीड़े! तुम इस सतीको—इस देवीको, यन्त्रणा देकर, भूखे रखकर, मार-पीटकर, मेरा खर्च जुटाते हो!—जरा देखो, इस धूलमें लथपथ, रूखे बाल बिखेरे, मलिन हड्डियोंके ढाँचेको देखो। जरा देखो–अरे ओ कामके गुलाम, देखो तुमने यह क्या किया है!—अगर मनुष्य हो, तो घुटने टेककर इस सतीसे क्षमा-प्रार्थना करो। अगर यह क्षमा कर दे, तो समझो कि तुम बड़े भाग्यशाली हो।

भग०—लुच्ची! मेरी ही रकम खाती है और मुझसे ही जबान लड़ाती है। ( पिस्तौल उठा लेता है )

मुन्नी—तुम्हारी रकम ! कहते तो सुनो ! शर्म नहीं आती ? तुम्हारी स्त्रीका दान—तुम्हारा यह रुपया—अब तुम्हें देनेके लिए मैंने ही इन्हें मना कर दिया है। तुम्हारा रुपया ?—मैं नहीं जानती थी कि तुम ये रुपए भीख माँगकर, स्त्रीका रक्त चूसकर, अपना मनुष्यत्व वेचकर, डाकुओंसे भी अधम होकर हथियाते हो और मुझे देते हो। मैं तुम्हारे रुपयोंको लात मारती हूँ। मैं तुमसे घृणा करती हूँ।

भग०—तो यह सब तेरी ही कारस्तानी है ! अच्छा तो ले, अब मैं तुझे ही मारूँगा !

मुन्नी—क्या ! मुझे ही मारोगे ?—देखो, मेरे हाथमें भी पिस्तौल है, तुममें और मुझमें अगर पिस्तौलका युद्ध हो, तो तुम्हारा गिरना निश्चित है। इसमें रत्ती भर भी सन्देह नहीं है। जी चाहता है, एक बार युद्ध कर डालूँ—पाजी पुरुष और वेश्या स्त्रीका युद्ध हो जाय। जगत् देखे कि किसकी जीत होती है। ना, मैं तुम्हें नहीं मारूँगी। तुम्हारे छुटकारेकी राह है, तुम लंपटसे महर्षि हो सकते हो। लेकिन वेश्या—सदा वेश्या है। तुमको मैं पछतानेका समय देती हूँ। यह लो, ( पिस्तौल फेंक देती है ) मुझको मार डालो। दुनियाके पर्देपरसे मुन्नीका नाम मिट जाय।—यह लो, मैं छाती आगे बढ़ाये देती हूँ।

भग०—तो मर। ( पिस्तौल दाग देता है)

( मुन्नी जमीनपर गिर पड़ती है और नौकर तथा पड़ोसी आ जाते हैं। )



# चौथा अंक

## पहला दृश्य

स्थान—एक सजा हुआ कमरा

समय—रात्रि

( भगवानदास और उसके इष्टमित्र बैठे हैं। सामने नाचना-गाना हो रहा है। )

आनन्द भैरवी—ठेका धमार।

सुखमा सुखद सोहत आज।
मुनिनके मन मोहि लीन्हें, कामको है राज ॥ सुख० ॥
मधुर मोहन छन्द मधुमय, मधुरगन्ध विराज।
चलत धीमी वायु छायो चहुँ दिसि ऋतुराज ॥ सु० ॥
पत्र-पुंज निकुंज महँ नव-मंजरीके संग।
करि रहे क्रीड़ा, नचत ज्यों पाय प्रेम-प्रसंग ॥ सु० ॥
स्निग्ध सौरभ शिशिर-सिक्त प्रसूनके हैं ढेर।
सब जगतके हास्यकी है राशि ज्यों चहुँ फेर ॥ सु० ॥
हरित विकसत घने पल्लव नवल शोभाधाम।
करत हियमहँ अंकुरित शिवको जरायो काम ॥ सु० ॥
झरत झरने शत-तरंग, तरंगिणीके रंग।
चन्द्र-कर-उज्ज्वल विमलजल देखि होत उमंग ॥ सु० ॥
स्वप्नमय अधरातमहँ जब स्तब्ध सब संसार—
करत कलधुनि कोकिला पंचम सुरन उच्चार ॥ सु० ॥
मधुर तान महान बंसीकी सुनाई देत।
चढ़ि गगन लौं गूँजि रसिकनके हृदय हरि लेत ॥ सु० ॥
मुग्ध तारागन मधुर यह दृश्य देखत हर्षि।
चन्द्र किरननसों रह्यो ज्यों अमृतधारा वर्षि ॥ सु० ॥
मगन चन्द्रहिं हिय लगाय अनन्द हिय न समात।
मूँदि दृग सोवत शिथिल-सी अलस-विह्वल रात ॥ सु० ॥

भग०—वाहवा ! वाहवा ! खूब ! कैसी खूबीसे नीचे गिरता जा रहा हूँ ! वहा जा रहा हूँ ! जरासा धक्का भी नहीं लगता—मानो पैराश्यूट डीसेंट ! Parachute descent

नन्दकिशोर—जानते हो, कहाँ जा रहे हो ?

भग०—जानता हूँ ! चूल्हेमें !—चूल्हा जगह कैसी है, कुछ जानते हो नन्दकिशोर ?

नन्द०—खूब गर्म जगह है ।

भग०—गर्म ! हाँ गर्म ! बड़ी गर्म ! लेकिन—नहीं, और एक गिलास दो ।

भैरोंनाथ—अब न पियो ।

भग०—न पियूँ ? यह क्या कहते हो भैरोंनाथ, शराब न पियूँ ? पियूँगा ! दो ! रोको मत ! रोकनेसे ही गड़बड़ होती है ! बीचमें आकर धक्का न देना ! गिर रहा हूँ, गिर जाने दो ! अन्तको—जानता हूँ—बड़ा विकट धक्का लगेगा ! उस धक्केमें—बस—सब चूरचूर हो जायगा ! मगर इस समय पिलाते जाओ ।

देवीदास—रतन !

भग०—चुप ! रोको नहीं ।

देवी०—अब न पीना ।

भग०—पीता हूँ !—तुम्हें इससे मतलब ! क्या मैं तुम्हारे बापकी दौलतसे शराब पीता हूँ ? फिर तुम रोकनेवाले कौन ? जिसकी शराब पीता हूँ वह—नन्दकिशोर अगर रोके तो बस, फिर न पियूँगा ! और—यहाँ आऊँगा भी नहीं ! जहाँ मुफ्तकी शराब पाऊँगा, वहीं जाऊँगा ! तुम सब कौन हो ?—

शरत्—नाराज क्यों होते हो भाई ! हम तुम्हारे अच्छेहीके लिए कहते हैं ? अब और हजम न होगी ।

भग०—हो जायगी। हज़म हो जायगी। शराब पियूँगा। जब तक सो न जाऊँ, अचेत न हो जाऊँ, मिट्टीके ढेलेकी तरह अटल न हो जाऊँ, तबतक पियूँगा।

नन्द०—भाई, तुम्हारे ही लिए कहते हैं—

भग०—क्या तुम भी! बस बाबा, जाता हूँ। तुम लोगोंके साथ बस यही आखिरी—　　　　(उठना)

नन्द०—कहाँ जाते हो? बैठो। नहीं मानते, तो पियो शराब! परन्तु जाना नहीं!

भग०—अब राहपर आये! नन्दकिशोर, तुम बड़े धर्मात्मा हो। तुम मेरे सच्चे मित्र हो। दो शराब। (लेकर पीता है।) उसका चेहरा बड़ा ही सुन्दर था; लेकिन उसकी आवाज़—नन्दकिशोर, लाओ शराब।

नन्द०—देता हूँ! यह लो (शराब देता है); लेकिन सोचकर देख लो। मैं तुमसे स्नेह रखता हूँ, इसीसे कहता हूँ! अपना सर्वनाश मत करो! पृथ्वीपर ये सब चीजें संभोगके लिए बनी हैं। लेकिन इनका सेवन उचित मात्रासे ही करना चाहिए। अमृत भी अगर अधिक पियो, तो वह भी पेटमें जाकर विष हो जाता है।

भग०—क्या तुमने यह नहीं सुना है—'विषस्य विषमौषधम्!'—लाओ शराब।　　　　(मद्यपान)

नन्द०—बस यह आखिरी गिलास है। लेकिन अब न पीओगे। हम लोग तुमसे स्नेह रखते हैं, इसीसे कहते हैं।

भग०—तुम लोग मुझसे स्नेह रखते हो? नन्दकिशोर, तुम मुझे चाहते हो?

नन्द०—हाँ चाहता हूँ।

भग०—मुझमें ऐसा कौनसा गुण है?

नन्द०—तुम्हारा हृदय महत् और उदार है !

भग०—मेरा हृदय महत् है ! तुम मुझे जानते नहीं, इसीसे ऐसा कहते हो। ( खड़े होकर ) नन्दकिशोर—तुम लोग मेरी तरफ देखो ! देखते हो ? क्या देखते हो ?

नन्द०—कहाँ ! कुछ तो नहीं।

भग०—फिर देखो ! क्या देखते हो ?

शरत्०—तुमको—

भग०—मैं कौन हूँ ?

शरत्०—रतनलाल—

भग०—झूठ है। तुम मुझे नहीं पहिचानते।

शरत्०—क्यों ?

भग०—देवी बाबू, तुम मुझे देखते हो ?

देवी०—देखता हूँ।

भग०—कौन हूँ मैं ?

देवी०—रतनलाल—

भग०—नहीं।

देवी०—तो फिर ?

भग०—मैं हूँ एक पिशाच !—शराब क्यों पीता हूँ, जानते हो ?

देवी०—जानता हूँ।

भग०—कुछ नहीं जानते ! हाः हाः हाः—इस जगह—हाथ लगाओ ! (नन्दकिशोरका हाथ ले जाकर अपने कलेजेपर रखता है।) देखते हो !

नन्द०—देखता हूँ।

भग०—धड़क रहा है न ? तेजीसे ! आँधीकी तरह प्रबल वेगसे ! ध्वंसकी तरह भयङ्कर गतिसे ! देखते हो ? देखते हो नन्दकिशोर !

नन्द०—देखता हूँ।

भग०—बीते पापके लिए पश्चात्ताप, और भविष्य दण्डके लिए भय इन दोनोंने मिलकर मेरे जीवनको शैतानका कारखाना बना डाला है, यह जानते हो ? पीछेकी ओर देखकर काँप उठता हूँ, सामनेकी ओर देखकर काँप उठता हूँ। उसके ऊपर—उः ! तुम नहीं जानते, मेरे जीमें कैसा खटका समाया है।—वह क्या है ! ! !

देवी०—क्या ?

भग०—मा ! मा !—इस—इस तरह क्यों मेरी ओर देख रही हो ! वह मुर्देका मुख—वे खुले हुए ओंठ—वह स्थिर पत्थरकी ऐसी मूर्ति, वह एकटक फीकी दृष्टि—मा–मा, इस तरह न देखो, इस तरह न देखो। बल्कि शाप दे दो—शाप दे दो !

देवी०—यह क्या बक रहे हो !—किससे बातें कर रहे हो ?

भग०—मा ! मा !—मैं—ऐं—ऐं—

नन्द०—रतनलाल !—( भगवानदासका हाथ पकड़कर हिलाता है। )

भग०—ओ—ओ—( मूर्छित हो जाता है। )

( सब घबड़ाकर उसकी सेवा करने लगते हैं। )

नन्द०—रतन ! रतन !

भग०—( उठकर ) कौन रतन ?—ओ ! मैं !—ना—अब नहीं रहा जाता। तो प्रकट कर दूँ। बन्धुओ, मेरा नाम रतन नहीं है, मेरा नाम है भगवानदास—जिसने स्त्रीके लिए माताको छोड़ दिया; वेश्याके लिए स्त्रीको छोड़ दिया; प्रतिहिंसाके कारण वेश्याकी हत्या की—

देवी०—यह तुम क्या कह रहे हो रतन !

भग०—कहाँ ? क्या कह रहा हूँ ? हाँ—ना, सब गलत है। मैंने कुछ नहीं किया। मैं पापी नहीं हूँ। मैं परम पुण्यात्मा हूँ। माकी पूजा करता था। स्त्रीको प्यार करता था। वेश्या कभी रक्खी नहीं। जो कहा था, सब गलत है !

देवी०—क्या कह रहे हो ?

भग०—मैं शिक्षित मनुष्य हूँ। अच्छा—सज्जन—हो सकता था, अगर पहलेकी सी मातापर भक्ति रहती ! मेरी माको मुझे लौटा ला दो, मेरी माको लौटा ला दो, वह पहला पाप धो दो—फिर सब पा सकता हूँ।

नन्द०—क्या कह रहे हो ?—तुम्हारा नाम भगवानदास है ?

भग०—ना—ना—गलत कह रहा हूँ। मैं सोऊँगा।

[ नौकरका प्रवेश ]

नौकर—बाबूजी !

नन्द०—क्या !

नौकर—पुलिस आई है !

नन्द०—पुलिस !—क्यों आई है, जाकर पूछ।

( नौकरका प्रस्थान )

नन्द०—एकाएक इतनी रातको पुलिस ? बागमें ?

देवी०—रतनके मुँहकी ओर तुम लोग जरा देखो—एकदम जर्द पड़ गया है।

भैरों०—देखो, वह इश्वर ही देख रहा है !

सुखराम—नन्दकिशोरजी, तुम्हारी दावतमें आकर अन्तको गवाही न देनी पड़े।

नन्द०—रतन ! रतन !

[ नौकरका प्रवेश ]

नौकर—दारोगा साहेब पूछते हैं कि यहाँ भगवानदास नामका कोई आदमी है। लीजिए, वे आ ही गये।—

भग०—अरे पकड़ लिया !—( भागना )

नन्द०—रतन ! रतन ! (पीछे जाना; और लोग भी पीछे पीछे जाते हैं।)

[ दो सिपाहियोंके साथ दारोगाका प्रवेश )

दारोगा—कहाँ ! यहाँ तो कोई नहीं है ! वहाँपर इतनी गड़वड़ काहेकी है ? देखूँ—(जानेको उद्यत होता है।)

[ भगवानदासके सिवा और सबका प्रवेश ]

भैरों०—छतपरसे फाँद पड़ा।

सुख०—उठते ही भागा—

दारोगा—कौन ?

भैरों०—रतन।

दारोगा०—रतन या भगवानदास ?

नन्द०—हाँ, शायद यही नाम उसने कहा था।

भैरों०—तुमने देखा कि भागा था ?

सुख०—हाँ, अपनी आँखोंसे देखा।

भैरों०—हाथ पैर नहीं टूटे ?

सुख०—ना। छत परसे पीपलके पेड़पर जाकर उलटता-पलटता नीचे जाकर गिरा ! उसके बाद उसी दम उठकर भागा।

दारोगा—किधर !

सुख०—पश्चिमकी तरफ।

दारो०—महावीरसिंह ! जाओ—पीछा करो।

( एक-सिपाहीका प्रस्थान )

दारोगा—जनाव, माफ कीजिएगा, मैं जरा आपके घरकी तलाशी लेना चाहता हूँ।

नन्द०—क्यों दारोगा साहब, मामला क्या है ?

दारोगा—विशेष कुछ नहीं। भगवानदासके विरुद्ध हत्याके अपराधमें गिरफ्तारीका वारंट है। आप अनुमति दें, तो मैं घरकी तलाशी लूँ। शायद किसी जगह वह छिपा रक्खा गया हो।

नन्द०—दारोगा साहब, मैं आनरेरी मजिस्ट्रेट हूँ।

दारोगा०—माफ कीजिएगा। मुझे अपने कर्त्तव्यका पालन करना ही होगा। आप तो सब जानते हैं।

नन्द०—तो आइए। तलाश करके देख लीजिए।

( सब जाते हैं )

---

दूसरा दृश्य

स्थान—भोलानाथके घरका बाग

समय—सन्ध्या

[ सरस्वतीके सामने तोतेका पिंजड़ा रक्खा है। वह उसे पढ़ा रही है। भोलानाथ टहल रहे हैं। ]

भोला०—सरस्वती, एक बात कहूँगा!

सर०—एक क्यों! दस बातें सुना दीजिए न।

भोला०—तेरा चेहरा सदा क्यों उदास रहता है?

सर०—इतनीसी बात कहनेके लिए इतनी बड़ी भूमिका! इस बातमें तो मैं कुछ नयापन नहीं देखती। दो महीनेसे बराबर आप यही बात कह रहे हैं।

भोला०—क्या कहनेकी मुझे साध है! तू सदा सोचा करती है। चल, गाड़ीपर बैठकर जरा मैदानकी हवा खा आवें।

सर०—ना दादाजी, मेरा जानेको जी नहीं चाहता।

भोला०—तो यहाँ तू इस तरह मुँह लटकाकर न बैठने पावेगी।

सर०—( हँसकर ) कहाँ मुँह लटकाये मैं बैठी रहती हूँ दादाजी!

भोला०—मगर तुझे ही दोष किस तरह दूँ?—जिसका स्वामी हत्या करके भागा हुआ है!—यह भी तेरे नसीबमें था!

सर०—वे इस समय अज्ञातवास कर रहे हैं। मालूम पड़ता है, आपने पाण्डवोंकी कथा नहीं सुनी। आः! मैं आपको कहाँतक सिखाऊँ, आप तो कुछ भी नहीं जानते।

भोला०—जिस दिन सुना, भगवानदासने तुझे लातसे मारा, उस दिन ऐसा मालूम पड़ा—क्या कहूँ सरस्वती ऐसा—मालूम पड़ा कि यह हरी-भरी शस्य-श्यामला पृथ्वी मेरे सामने ही सूखकर, सिकुड़कर फलकी तरह शून्यमें झड़ पड़ी और नीचेसे नरक उछल पड़ा, और फिर शैतानोंका दल व्याहको टिटकारी देकर हँसने लगा।—ओः!

सर०—दादाजी, आप यह क्या कहते हैं! पतिकी लात पतिव्रताकी छातीमें–कौस्तुभ मणि क्या चीज है—मुझे ठीक ऐसा जान पड़ा, जैसे स्वर्गसे कल्पवृक्षके फलोंकी वर्षा हो रही है।

भोला०—यह क्या सरस्वती!

सर०—प्रेमके गूढ़ तत्त्वको आप कहाँसे जानते?

भोला०—सो क्या!—तुम दोनोंमें प्रेम हुआ था?

सर०—प्रेम! ओः! दादाजी, आपसे क्या कहूँ कैसा प्रेम हुआ था!—बहुत विकट प्रेम!

भोला०—कैसा?

सर०—हम दोनों अपने प्रेमका शुमार नहीं कर पाते थे, अन्त नहीं पाते थे। पूरी तौरसे—क्या कहूँ दादाजी—प्रेमके चक्करमें पड़-कर—अकसर खाना-पीना भी न होता था। बिना भोजनके ही दिन बीत जाता था।

भोला०—तो फिर क्या होता रहता था?

सर०—बैठे बैठे उपमाएँ दिया करते थे।

भोला०—क्या उपमाएँ देते थे ? नमूनेके तौरपर एकाध बता तो सही।

सर०—देखिए, वे कहते थे, तू मेरे गलेका हार है; मैं कहती थी, मैं तुम्हारे पैरोंकी जूती हूँ।

भोला०—ओः! मुझे जान पड़ता है—तू व्यंग्य कर रही है—सच तो यह है कि तुम दोनोंमें प्रेम कभी हुआ ही नहीं—

सर०—क्यों ?

भोला०—क्या यही प्रेम है! इसे तो प्रेम नहीं कहते।

सर०—तो फिर किसे प्रेम कहते हैं ? कहिए न दादाजी, प्रेम किसे कहते हैं!

भोला०—सुनेगी, यही मान ले—तेरा किसीके साथ प्रेम हुआ है। —मान ले।

सर०—अच्छा मान लिया—यद्यपि उसे मान लेना बहुत कठिन है। खैर, तर्कके लिए मान लिया। उसके बाद ?

भोला०—लेकिन तूने उसे देखा नहीं, उसका नाम भी नहीं सुना —तो भी प्रेम होगा ?

सर०—सो किस तरह होगा ?

भोला०—किस तरह होगा, यह नहीं जानता। लेकिन होगा जरूर। कविताकी भाषामें इसे पूर्वानुराग कहते हैं।

सर०—( विस्मयके साथ ) अच्छा!

भोला०—उसके बाद एक दिन—किसी सुलग्नमें, शुभ घड़ीमें, हारसिंगारके फूलोंकी महकसे मनोहर हवाके झोंकोंमें, किसी स्वप्नमय संध्यामें, किसी निभृत निस्तब्ध निकुंज-वनमें—दोनोंकी चार आँखें होना और चार आँखें होते ही प्रेमकी उत्पत्ति।

सर०—चार आँखें होते ही उत्पत्ति !

भोला०—हाँ, चार आँखें होते ही प्रेमका होना—याद रखना, अब मैं यहाँसे नाटककी भाषामें वार्तालाप करूँगा।

सर०—अच्छा। उसके बाद ?

भोला०—उसके बाद प्रेमिककी स्वगतोक्ति; प्रेमिकाका व्याकुलभाव दिखाना; प्रेमिकका कवितायें याद करना और प्रेमिकाका पतन या मूर्च्छा।

सर०—उसके बाद ?

भोला०—सखीका प्रवेश—सब विरहिणियोंके पास कमसे कम एक सखी रहनी चाहिए, नहीं तो प्रेम नहीं हो सकता।—

सर०—नहीं तो शायद प्रेम नहीं हो सकता ?

भोला०—( सिर हिलाकर ) होनेकी कोई सूरत ही नहीं है। सखी न होगी, तो वह गान किसके आगे गावेगी ? और गानके बिना प्रेम जमता ही नहीं।

सर०—हाँ।—उसके बाद ?

भोला०—सखीका प्रवेश और पंखा करना। प्रेमिकाका होशमें आना और धीरे धीरे चले जाना! जाते जाते प्रेमिकाकी साड़ीका पेड़की डालीमें उलझ जाना और उसको सुलझानेके बहाने प्रेमिकको लौटकर देखना! प्रेमिकाका लंबी साँस छोड़ना और प्रेमिकका—' हा हतोऽस्मि ' कहकर पछाड़ खाना। प्रेमिकाका प्रस्थान और प्रेमिकका—प्रेमिकका क्या ?

सर०—मैं क्या जानूँ! वर्णन तो आप कर रहे हैं।

भोला०—ठीक है! लेकिन इस जगहपर क्या होना चाहिए—कुछ नहीं सूझता। कुछ मेल नहीं खाता! तू ही न मेल मिला दे बेटी!

प्रेमिकका ?—बोल। जल्दी बोल। नहीं तो प्रेम ठंडा हुआ जाता है। हाँ प्रेमिकका ?

सर०—प्रेमिकका घर जाकर खूब, पेटभरकर रोटी खाना और फिर प्रेमके पीछे पड़ जाना।

भोला०—आः! सब मिट्टी कर दिया!

सर०—क्यों ?

भोला०—यही एक रोटी खानेसे सब मिट्टी हो गया! मेरा इतना परिश्रम वृथा ही गया। अन्तको रोटी खाना! आः छिः!

सर०—तो फिर क्या खाना ?—पूरी ?

भोला०—खाना बिल्कुल नहीं। निराहार निर्जल रहना।

सर०—ऊँहुः। खाली पेट प्रेम नहीं होता। यह बड़े कड़े परिश्रमका काम है। रोटी न खाकर पूरी खा सकते हैं लेकिन खाना जरूर चाहिए!—अच्छा, उसके बाद ?

भोला०—ठहर जा, पहले विषयको फिर खींच खाँचकर खड़ा कर लूँ।—इस रोटी खानेकी बातने मुझे एकदम बेदम कर दिया है। जरा सँभाल लूँ—ठहर जा।

सर०—सँभाल लीजिए। कुछ जल्दी नहीं है।

भोला०—( सँभालकर और फिर उठकर ) कहाँ तक कह चुका!—हाँ, उसके बाद प्रेमिकका प्रस्थान। उसके बाद एक दिन आँधी उठना, प्रेमिकका नाव न पाना, नदीमें कूद पड़ना, नदी पार होकर उसी दम दौड़ते जाकर प्रेमिकाकी दीवारपर चढ़कर भीतर फाँद पड़ना।

सर०—ऊँहुः! ठीक नहीं हुआ!—कुछ छूट गया।

भोला०—क्या ?

सर०—मुर्दा और साँप।

भोला०—तुझे कुछ शऊर नहीं है—तू अकवि है। नहीं तो क्या इस प्रेमके बीचमें मुर्दा और साँप ले आती।

सर०—मैं क्यों ले आई ? भक्तमाल ग्रन्थमें—बिल्वमंगलकी कथामें मौजूद ही है।—अच्छा उसके बाद !

भोला०—उसके बाद और क्या ! प्रेमिक और प्रेमिकाकी भेट। प्रेमिकाका लज्जाका भाव प्रकट करना। फिर सखीका प्रवेश। उसके बाद दोनोंका गुप्तरूपसे व्याह। परस्तानका दृश्य और यवनिका पतन।

सर०—यह क्या ! यहींपर प्रेमका अन्त हो जायगा ?

भोला०—अन्त नहीं तो और क्या होगा ! व्याह हो गया। और क्या चाहती है ?

सर०—उसके बाद और कुछ नहीं ?

भोला०—और क्या ?

सर०—ऊँहूः ! ठीक नहीं हुआ। उसके बाद क्या हुआ, सो क्या मैं बतलाऊँ ?

भोला०—अच्छा, तू ही बतला !

सर०—उसके बाद प्रेमिकाका ससुराल जाना। प्रेयसीका रसोई बनाना, भंडारेसे सीधा निकालना, प्राणनाथका रोटी खाना और आफिस जाना।

भोला०—यह बात किसी नाटककार कविने नहीं लिखी।

सर०—इतनी सत्य बातको काव्य बर्दाश्त नहीं कर सकता। जहाँ असल और सत्य बात शुरू होती है, वहीं पर नाटकका अन्त हो जाता है।

भोला०—हाः हाः हाः ! अच्छा, उसके बाद ?

सर०—उसके बाद दम्पतिके यथासमय पुत्र-कन्या होना।

भोला०—परन्तु अब नाटककी भाषा नहीं रही। तू आप ही कह चुकी है कि यहाँपर नाटकका अन्त हो जाता है।

सर०—अच्छी बात है ! तो अब यहाँसे प्रचलित भाषामें कहूँगी। उसके बाद 'पुं' नरकसे त्राण ( रक्षा ) करनेके लिए पुत्र-रत्नने आकर दर्शन दिये। अब क्या पूछना है ! उस पुत्रकी सेवा और लालन-पालनमें माताको न सोनेकी सुध है और न खानेकी सुध है। माकी जरा आँख लगी, इतनेमें बच्चेने जरा ' एँ एँ ' किया, माकी आँख खुल गई, वह चट बच्चेको छातीसे लगाकर—" ओ—ओ—ओ—मेरा लाल, मेरा बच्चा ! ओ—ओ—ओ—आरे चंदा " करने लगी।

भोला०—तू ठीक कहती है।

सर०—लड़का जरा बड़ा हुआ, तो गोदसे गर्दनपर चढ़ने लगा। बुखार है—डाक्टरको बुलाओ। पाठशालासे लड़का 'क' लिखकर घर आया, तो घरमें माता मिठाई और जल लिये दासीकी तरह हाजिर है। रातको लड़केने कहा अम्मा, बड़ी गर्मी है, माता पंखा लेकर डुलानेके लिए दौड़ी। माता उस लड़केके लिए कितने ही बड़े दिन बिना कुछ खाये-पिये, कितनी ही बड़ी रातें बिना आँख लगाये, बिता देती है। मरते दम तक माताके मुखमें पुत्रकी बातोंके सिवा और बात नहीं रहती, ध्यानमें और चिन्ता नहीं रहती। वह सोतेमें और स्वप्न नहीं देखती। लड़का लड़का लड़का ! मरनेके बाद मुँहमें लुकुआ लगावेगा कि नहीं ! यह क्या छोटी बात है ! एकदिन माताकी गोद खाली करके, उसकी छाती तोड़कर, उसके जीवनको सूना बनाकर, वही लड़का, इतने यत्न—इतने प्यार—इतने स्नेहको तुच्छ करके न-जाने कहाँ चला जाता है। फिर वह देख नहीं पड़ता।

भोला०—तू तो फिर वही बात करने लगी !

सर०—ना दादाजी ! मैं चुप हूँ !—आहा वह चेहरा ! कैसे टुकुर टुकुर मेरी ओर देखता था। वे दोनों छोटे छोटे हाथ—वे नन्हीं नन्हीं उँगलियाँ !—अगर आप देखते दादाजी !—जैसे मोमका पुतला था।

भोला०—वह पुण्यात्मा स्वर्गको गया। लेकिन तेरा पुत्र—मेरी पोतीका पुत्र—अन्तको दारिद्र्यके कोड़े खाकर, आहारके बिना—

सर०—यह क्या! आप रो रहे हैं दादाजी! इतना समझाया बुझाया, पर मैं आपको सुधार नहीं सकी!—उधर देखिए, केलेके पेड़ोंपर सूर्यकी किरणें आकर पड़ रही हैं। जैसे सन्ध्याकी जय-पताका फहरा रही है।

भोला०—मैं तुझे इतना प्यार करता हूँ; फिर भी तूने यह बात पत्रमें लिखकर मुझे जताई क्यों नहीं सरस्वती!

सर०—फिर वही बात!—अच्छा दादाजी, काव्योंमें प्रेमीका प्रेममें मूर्च्छित होना लिखा है। सो क्या बात है, क्या सत्य ही प्रेममें मूर्च्छा आती है?

भोला०—कहाँतक बहलावेगी बेटी! और मैं भी कहाँतक टालूँगा! यह शोक कहीं टाला या बहलाया जा सकता है!—यह गेरूके झरनेकी तरह पत्थरको फोड़कर बाहर आ रहा है। आ बेटी, इससे यह अच्छा होगा कि हम दोनों रोवें, एक साथ चिल्लाकर रोवें और वह हमारा रोना आकाशमें जाकर किनारेसे टकराई हुई सागरकी लहरकी तरह दयामयके चरणोंतक पहुँचे। देखूँ, उन्हें दया आती है कि नहीं।

सर०—रोऊँ क्यों दादाजी! भगवानने जो दिया है उसे सिर झुकाकर स्वीकार करूँगी।

भोला०—यह तुझसे हो सकेगा?

सर०—क्यों न हो सकेगा! भवानी दादाने मुझे ईश्वरका भजन सिखा दिया है। उन्होंने कहा है कि भगवान जिसपर बहुत कृपा करते हैं, उसीको दुःख देते हैं। दुःख देकर अपने हृदयसे लगा लेते हैं—और भी अपना लेते हैं। वह देखो, भवानी दादा गा रहे हैं। क्यों?

भोला०—हाँ चुप होकर सुन।

( नेपथ्यमें भवानीप्रसादका गीत )

बार बार जो दुःख दिया करते हो भारी।
सो है सारी कृपा तुम्हारी, हे दुखहारी॥

भोला०—रुक क्यों गये!—गाओ भवानीप्रसाद!—वह! गाते गाते उस ओर चले गये।—भवानी! भवानी!—तू यहाँ ठहर। मैं बुला लाऊँ। ( प्रस्थान )

सर०—बादल आँसू बन कर बरस गये।—ईश्वर! क्षमा करो। मैं अबोध बच्ची हूँ। इस संसारमें आकर खिलौनोंका खेल कर रही हूँ। मैं ही क्यों, सभी यही कर रहे हैं। बच्चेका खिलौना खिलौना है। माताका खिलौना बच्चा है। जवानका खिलौना धन है। बूढ़ेका खिलौना यश है। ये सभी खेल एक दिन खतम हो जायँगे।—वह चन्द्रमा निकल रहा है। वह तालाबके पानीमें चन्द्रमाका प्रतिबिम्ब झिलमिला रहा है। कोयल बोल रही है। कैसी सुंदर यह पृथ्वी है! इसे तो कोई छीन नहीं ले जा सकता।—

( टहल टहलकर गाती है )

गीत

ठुमरी—पँजाबी ठेका

दो दिनका है खेल, अरे क्यों मूरख मन भटकावे।
नींद छोड़कर, आँख खोलकर, नहीं सँभलने पावे।
इधर उधर देखते देखते अवसर बीता जावे॥ दो०॥
आशामें ऊपर उठता है, गिरता है, फिर धावे।
हँसता, रोता, महल कामनाओंका रचे, गिरावे॥ दो०॥
बेच-खरीद न सकती कुछ भी, मेला यह उठ जावे।
दोनों हाथ मले मुफलिस मन, क्यों पीछे पछतावे॥ दो०॥
जीव जगतमें जो कुछ सुख-दुख समय समयपर पावे
जीवन-मरण-विधाताका है खेल; वृथा घबरावे॥ दो०॥

—कैसी सुंदर हवा चल रही है।

[ छद्मवेषी भगवानदासका प्रवेश ]

भग०—सरस्वती !

सर०—(चौंककर) कौन !—ओ !—तुम !—यहाँ !—इस तरह !—इस वेषमें !

भग०—पुलिस मेरा पीछा कर रही है। इसीसे मैं दीवार फाँदकर यहाँ आया हूँ। क्या मुझे आश्रय दोगी !—

सर०—इतने दिनों कहाँ थे ?

भग०—गढ़ोंमें, मसानोंमें, जंगलोंमें, बीहड़ रास्तोंमें फिरता रहा हूँ कभी वैरागी, कभी कुली, कभी नाम बदलकर भला आदमी बना हूँ अन्तको तुम्हारे पास आश्रयकी भिक्षा माँगने आया हूँ।—दोगी ?

सर०—ओः ! ( पसीना पोंछती है ) दूँगी—तुम चाहे जैसे हो मेरे पति हो। मैं स्त्रीका कर्त्तव्य कर जाऊँगी।—आओ। मैं तुम्हें आश्रय दूँगी।

[ भोलानाथका फिर प्रवेश ]

भोला०—सरस्वती ! वह भवानी—( चौंककर ) अरे यह कौन ?

( सरस्वती लज्जाके मारे दोनों हाथोंसे मुँह ढँक लेती है )

भोला०—( आश्चर्यसे ) भगवानदास है क्या ?

भग०—हाँ दादाजी—

भोला०—चुप रह ! मैं खूनीका दादा नहीं हूँ। यहाँ क्यों आया है ?

भग०—आश्रयकी भीख माँगनेके लिए।

भोला०—हूँ !—हिम्मत तो कम नहीं है ! निकल यहाँसे।

सर०—दादाजी !

भोला०—चुप सरस्वती !—( भगवानदासकी ओर उँगली उठाकर ) जो व्यक्ति नारीकी हत्या करनेवाला है, यहाँ उसके लिए जगह नहीं है।—निकल यहाँसे।

सर०—( हाथ जोड़कर घुटने टेककर ) दादाजी !

भोला०—सरस्वती, समझता हूँ। सब समझता हूँ। लेकिन यहाँ लुका-चोरी न चलेगी। मैं सदा सीधी राहसे चलता आया हूँ। इस समय स्नेहके वश होकर टेढ़ी राह नहीं चढ़ूँगा। मेरा घर हत्यारोंका अड्डा नहीं है।—निकल लीचातक!—तेरा मुँह भी देखकर प्राय-श्चित्त करना चाहिए। निकल!

सर०—( उठकर ) तो फिर मुझे भी विदा कर दीजिए दादाजी!

भोला०—यह क्या!

सर०—वे चाहे जैसे हों परन्तु मेरे पति हैं।

भोला०—ओ!—समझ गया!—अच्छी बात है।—बेटी, तूने सोचा होगा कि तुझे मैं प्राणोंसे भी बढ़कर चाहता हूँ, इस कारण तेरे लिए कर्त्तव्यकी राह छोड़ दूँगा। परन्तु इसकी कल्पना भी नहीं करना। कर्त्तव्यके लिए मैंने बहुत कुछ छोड़ दिया है। तुझे छोड़ना पड़ेगा, तो तुझे भी छोड़ दूँगा। यद्यपि तुझे छोड़नेमें मेरी छाती फट जायगी; सब अंग शिथिल हो जायँगे, शायद पागल भी हो जाऊँगा; लेकिन—जबतक जियूँगा अपना कर्त्तव्य किये जाऊँगा। अपराधीको—विशेषकर हत्याकारीको—न्यायके हाथसे नहीं बचाऊँगा। न्यायकी आँखोंमें धूल न डालूँगा।—जा बेटी, मैं तुझे भी विदा करता हूँ।

भग०—इसकी जरूरत नहीं है। मैं खुद जाता हूँ। खुद विप-त्तिकी लहरोंमें पड़कर डूब रहा हूँ—तीको भी उसी आवर्त्तके बीचमें क्यों खींच लाऊँ।—मैं पुलिसको आत्मसमर्पण कर दूँगा।

सर०—ठहरो, मैं भी तुम्हारे साथ चलूँगी। जहाँ तुम्हारा स्थान है, वहीं मेरा स्थान है; वह चाहे पेड़के नीचे हो, चाहे जेलखानेमें हो, और चाहे वध्यभूमिमें हो। तुम यदि आज मुझे ऐश्वर्यके गर्वसे गर्वित

होकर लेने या ग्रहण करने आते, तो मैं उधर ध्यान भी न देती; लेकिन आज तुम दीन भिक्षुक निराश्रय हो !—दादाजी, तो आज्ञा दीजिए ।

भोला०—अच्छी बात है ! अगर जा सके तो जा सरस्वती !—आँखो ! अगर आँसू गिराओगी, तो तुम्हें निकालकर फेक दूँगा ! अन्धा तो यों भी हो जाऊँगा, पहलेहीसे सही । जा सरस्वती—गलेमें क्या रुँवासा आता है—जा सरस्वती । मुझे छोड़कर हत्याकारीके साथ जा ।

सर०—दादाजी—

भोला०—सरस्वती इधर देख, ये सफेद बाल—जिनके ऊपरसे साठ बरसका आँधी-पानी निकल गया है । इधर देख-यह चंचल वक्ष—जिसके भीतर एक स्नेहका सागर लहरा रहा है । इधर देख—यह वृद्धा मरनेके किनारे—ना । जा सरस्वती ।

सर०—एक ओर स्नेह है, और दूसरी ओर कर्तव्य है—

( अदृश्यभावसे भगवानदासका प्रस्थान )

भोला०—जा सरस्वती ! खड़ी क्यों है ! मुझे छोड़कर जा सके, तो जा । देख, मैं खड़ा खड़ा तेरा जाना देख सकता हूँ या नहीं ।—आँखो ! फिर !—ना, निकालकर फेक दूँगा। ( आँखें निकालनेको उद्यत होता है । )

सर०—यह क्या ! यह क्या ! दादाजी ! ( हाथ पकड़ती है ) आप करते क्या हैं ! करते क्या हैं ! ( घुटने टेककर ) दादाजी !

भोला०—जा सरस्वती !

सर०— ( फिरकर ) मेरे पति कहाँ हैं ?—चले गये !

भोला०—गया ?

सर०—( कुछ देर चुप रह कर ) दादाजी, आपने मेरे पतिको आश्रय नहीं दिया !

भोला०—हरएक व्यक्तिको यही उचित है कि हत्याकारीको न्यायके हाथमें सौंप दे। मैंने उसे केवल यहाँसे भगा दिया। जब मैंने उस अधमके हाथमें तुझे सौंप दिया था, तभी क्या मैंने उसे अपना सर्वस्व नहीं सौंप दिया था? अपना हृदय निकालकर उसे नहीं दे दिया था?—लेकिन मेरी सरस्वतीको उसने लात मारी—उसने स्त्रीकी हत्या की—ना, यहाँ हत्याकारीके लिए स्थान नहीं है।

सर०—वह हत्याकारी अगर आपका बेटा होता?

भोला०—उसे भी इसी तरह त्याग देता।

---

## तीसरा दृश्य

**स्थान**—अदालत

**समय**—तीसरा पहर

[ अपने अपने स्थानोंपर जूरी, वकील-बैरिस्टर और जज बैठे हैं। दूरपर भगवानदास और दर्शक लोग उपस्थित हैं। वकील अपनी बहस कर रहा है ]

वकील—जूरर महाशयो, इस समय आसामीके विरुद्ध प्रमाण यह है कि आसामीके साथ वेश्याकी कहा-सुनी हुई; उसके बाद ही एक पिस्तौलकी आवाज सुनाई पड़ी, बादको आसामीके नौकरों और पड़ोसियोंने उस घरमें प्रवेश करके देखा कि मुन्नीकी खूनसे लथपथ लाश जमीनपर पड़ी हुई है। आसामीकी स्त्री कुछ दूरीपर मूर्छित अवस्थामें पड़ी हुई है, और आसामी पिस्तौल हाथमें लिये खड़ा है। लोगोंको देखते ही आसामी पिस्तौल फेंककर भाग खड़ा हुआ। ये सब बातें आसामीके नौकरों और पड़ोसियोंकी गवाहीसे प्रमाणित हो गई हैं। पुलिसमें खबर भेजी गई। उसने आकर देखा, तो वहाँ लाश नहीं है! इसी बीचमें निश्चय वह लाश किसीने वहाँसे हटा दी। किसने हटा दी, यह बेशक अभी-

तक साबित नहीं हुआ । लेकिन यह साबित हो चुका है कि इसी समय एक किरायेकी गाड़ी उस घरसे मुन्नीके घरकी तरफ गई थी। दस दिन बाद वही लाश मुन्नीके घरके कुएँमें अधसड़ी अवस्थामें पाई गई । यह लाश मुन्नीहीकी थी, इसका प्रमाण यह है कि उस लाशकी उँगलीमें एक अँगूठी थी; जिसमें मुन्नीका नाम खुदा हुआ है ।—

यह जरूर है कि आसामीकी स्त्रीने इस बारेमें आसामीके खिलाफ गवाही नहीं दी । मगर कौन हिन्दू जातिकी सती स्त्री अपने स्वामीके विरुद्ध गवाही देगी ?—

तभीसे आसामी भागा हुआ था । यह भी उसके खिलाफ सुबूतमें कहा गया है ।

पिस्तौल आसामीका ही है, यह बात शिनाख्त की जा चुकी है ।—

अब इससे बढ़कर सन्तोषजनक और प्रमाण क्या हो सकता है ?— इन बातोंपर विचार करनेसे स्पष्ट कहा जा सकता है कि इस मुन्नीकी हत्याका जिम्मेदार यही आसामी है । जिस कमरेमें हत्या हुई, वहाँ उस समय आसामी, आसामीकी स्त्री और इस लाशके सिवा और किसीको किसीने देखा नहीं । अतएव यह हत्या—या तो आसामीने की है, और या आसामीकी स्त्रीने की है । लेकिन आसामीकी स्त्री हत्या करेगी, क्या यह संभव है ? मुन्नीका झगड़ा आसामीसे हुआ था, आसामीकी स्त्रीके साथ नहीं । इसके सिवा हत्या करके स्वामीके हाथमें पिस्तौल देकर क्या कोई कभी मूर्च्छित हो जा सकता है ! और आसामीकी स्त्री अगर हत्या करती, तो आसामी क्यों छिपकर भागा भागा फिरता !

इस लिए जूरर महोदयो, इस हत्याके सम्बन्धमें जहाँतक सम्भव था, प्रमाण पाये गये हैं । अब आप लोग विचार करें । अगर आसामीके अपराधके सम्बन्धमें कोई संगत सन्देह हो, तो आसामीको

निर्दोष प्रमाणित करना होगा। और अगर सन्देह न हो, तो आसामीको हत्याके अपराधमें अपराधी समझना ही होगा; इसके सिवाय और कोई मार्ग नहीं है। हत्याके अपराधका दण्ड फाँसी तक हो सकता है। इन्हीं सब बातोंको सोच-समझकर आप विचार करें। ( बैठ जाता है )

जज—आसामी भगवानदास, तुमको कुछ कहना है ?

भग०—धर्मावतार, मैं निरपराध हूँ।

जज—सो तो पहले ही कह चुके हो ! और कुछ कहना है ?

भग०—धर्मावतार, यदि मुझसे अपराध बन ही पड़ा हो, तो मुझे मृत्युका दण्ड न दीजिएगा। मैं अभी जवान हूँ। पृथ्वी मेरे लिए अभी-तक नई चीज है। अब भी संसारमें आशा है, देहमें शक्ति है, मनमें बल है। मैं पापी हूँ, पापका प्रायश्चित करनेके लिए अवकाश दीजिए। मरनेसे मैं बहुत डरता हूँ।

जज—अदालतमें इस प्रकारकी प्रार्थना बेकार है। न्याय तरवारकी तरह पैना, कठिन और निर्मम है। तुम अगर निर्दोष हो, तो वह तुमको छूएगा नहीं—बल्कि सम्मान करेगा। लेकिन जो तुम अपराधी हो, तो वह 'होनी' की तरह कठोर है—दया नहीं करता। प्रमाणके सम्बन्धमें तुम्हें कुछ कहना है ?

भग०—मैंने हत्या नहीं की।

जज०—तो किसने हत्या की ?

भग०—मेरी स्त्रीने ! ( भगवानदासको अन्तरिक्षमें मानों कोई यह कहता हुआ सुन पड़ा—'सावधान !' ) यह क्या ! किसकी आवाज है !—ईश्वर ईश्वर !—रक्षा करो—रक्षा करो ! ( फिर 'सावधान' का शब्द सुन पड़ता है ) ना, ना, निरपराधिनी सतीको इस मामलेमें नहीं फँसाऊँगा !—ना धर्मावतार ! मेरी स्त्रीने हत्या नहीं की—लेकिन—लेकिन—मरनेसे मैं बहुत डरता हूँ—मरनेसे मैं बहुत डरता हूँ !—मैंने हत्या नहीं की।

जज—किसने हत्या की है ? सच कहो, किसने हत्या की है ?

भग०—मेरी स्त्री—

[ दर्शकोंकी भीड़ फाड़कर सरस्वतीका प्रवेश ]

सर०—सच है धर्मावतार !—हत्या मेरे पतिने नहीं की, मैंने की है ।

जज—तुम कौन हो ?

सर०—मैं आसामीकी स्त्री हूँ—

सब लोग—आसामीकी स्त्री !

सर०—हाँ, मुन्नी मेरे पतिकी वेश्या थी । उसी डाहके मारे मैंने उसे मार डाला । हत्या करते ही मैं खौफसे बेहोश होकर गिर पड़ी । जान पड़ता है, उस समय मेरे पतिने छिपा देनेके अभिप्रायसे पिस्तौल उठा लिया होगा ।

( वकील गर्दन हिलाता है )

सर०—वकीलसाहब, मेरी बातपर अविश्वास करनेका कारण क्या है ? आपहीकी युक्ति है कि हत्या या तो आसामीने की है, या आसामीकी स्त्रीने । मेरे पति अस्वीकार कर ही रहे हैं । मैं स्वीकार करती हूँ ।

जज—अबतक यह बात क्यों नहीं प्रकट की ?

सर०—प्राणके भयसे । लेकिन जब देखा कि एक निरपराधको फाँसी हो रही है, तब मुझसे नहीं रहा गया ।

जज—( वकीलसे ) What do you say ? ( आप क्या कहते हैं ? )

वकील—I do think that the matter requires further enquiry, specially as the prisoner denies his guilt and this lady corroborates him. ( मैं समझता हूँ, इस मामलेकी और भी

जाँच होनी चाहिए। क्योंकि आसामी अपराध करना अस्वीकार करता है और यह महिला उसका समर्थन करती है। )

जज—Very well; Officer, of the court you may arrest this wo—I mean lady ( बेहतर है, न्यायालयके कर्मचारी, इस औरत— इस महिलाको गिरफ्तार कर लो। )

कर्मचारी—As your worship pleases. ( सरस्वतीसे ) मैं आपको आपकी स्वीकृतिके अनुसार गिरफ्तार करता हूँ।

सर०—कीजिए।

( यों कहकर बाँधनेके लिए अपना हाथ बढ़ा देती है। उस समय उसका सिर और भी ऊँचा हो जाता है। उसके सिरपरसे दुपट्टेका आँचल खिसक जाता है। सब लोग सहसा उठकर उसकी ओर भक्तिपूर्ण विस्मयके भावसे ताकने लगते हैं। )

---

## चौथा दृश्य

**स्थान**—भोलानाथका घर

**समय**—सबेरा

[ भोलानाथ, प्रेमशंकर और दीनानाथ ]

भोला०—रुपए चाहिए, रुपए चाहिए, जिस तरहसे हो।

प्रेम०—सो तो मैं देख रहा हूँ, लेकिन रुपए आवें कहाँसे !— तब तो जो कुछ था, वह दोनों हाथों लुटा दिया।

भोला०—लुटा तो दिया—ठीक है। लेकिन रुपए चाहिए।

प्रेम०—जिसने उधार माँगा, आपने दे दिया। देकर फिर कभी पाया नहीं। उसको पिताकी 'गया' करनी है, इसको कन्याका व्याह करना है, किसीको महाजनके चुंगलसे छुड़ाना है—तब तो सबकी मुसीबत आपने अपने सिर ले लीं—अब !

